श्री जगद्गुरु पंचाचार्याः प्रसीदन्तु

# शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त.

प्रतिपादक

नागनूरु बृहन्मठाध्यक्ष

पंडितवर्य, श्रीकाशीनाथशास्त्री जी

मैसूरु

प्रकाशक

जंगमवाटिकाविराजमान

श्री जगद्गुरुविश्वाराध्य गुरुकुलीय

काशीवीरशैव विद्वत्संघ

मुद्रक—

कृ० व० पावगी,

हितचिन्तक प्रेस, रामघाट, काशी.

ई० सन् १९३७ ] [ मूल्य दो आना.

# प्रकाशक की दो बातें

सम्मान्य विद्वज्जनों! आप लोगोंको यह विदित हो कि, **कर्णाटक-सिंहासन मैसूरु राजधानी** में गत ता० २-४-३५ के दिन **तत्त्वशास्त्र महासभा** का आयोजन हुआ था। उस महासभामें मैसूरु निवासी, वीरशैवमतोद्धारक, नागनूरु बृहन्मठाध्यक्ष, पंडितवर्य, वे० **श्री काशीनाथ शास्त्री** जी ने कर्णाटक भाषामें **"शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त-निरूपण"** नामक व्याख्यान कियाथा। वह भाषण बहुत ही सद्ग्राह्य है, ऐसा बड़े बड़े पंडितोंने उस समय अपना अभिमत प्रकट किया। उन पंडितोंके अभिप्रायानुसार उस कर्णाटक व्याख्यानको हमारे **"काशीवीरशैव विद्वत्संघ"** के सदस्य, काव्यतीर्थ, तर्करत्नम्, विद्याले बृहन्मठाधीश, ष० ब्र० वे० **श्री वृषभलिङ्ग शिवाचार्य** जी ने संस्कृत भाषामें अनुवाद कर काशीके सुप्रसिद्ध संस्कृतसाहित्यसमाज के मुखपत्र **"सुप्रभातम्"** में ( अब्द ११ संख्या ९ से ) प्रकाशित कराया।

इसके वाद यही लेख हिन्दी भाषामें अनुवाद होकर ई० सन् १९३६ में गोरखपुरके ( भारतव्यापी "कल्याण" के विशेषाङ्क ) **"वेदान्ताङ्क"** में भी प्रकाशित हुआ। तो भी इस महत्वविषयको पुस्तकरूपमें देखनेके लिये बहुतसे विद्वज्जन आतुरताके साथ चाहने लगें, इसलिये पंडितवर्य, श्री काशीनाथ शास्त्री जी के आज्ञानुसार शेष विषयको भी इसमें समावेश कर इसको **"शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त"** नामसे पुस्तकाकारमें प्रकाशित करना पड़ा। हमलोगोंका यह भाग्य है कि, दयाघन काशीपति श्री विश्वनाथ जी तथा श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जी की कृपासे **"शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त"** आपके दृष्टिपथमें आकर आनन्द दे रहा है।

जंगमवाडी मठ<br>ता० १-१-१९३७<br>बनारस सिटी

विद्वज्जन विधेय<br>**कार्यकर्त्ता** ( प्रकाशन विभाग )<br>**काशी वीरशैव विद्वत्संघ.**

# यहाँ ये ग्रन्थ मिलते हैं।

१ लिङ्गधारण चन्द्रिका ( काशीके सुप्रसिद्ध विद्वान् पं० म०म० श्री शिवकुमार शास्त्रि कृत शरन्नामक टीका सहित ) ३–०–०
२ दुर्वाददूरीकरणम् (पं०श्रीकाशीनाथशास्त्रि रचित, संस्कृत) ०–४–०
३ वीरशैवेन्दुशेखरः ( पं० श्रीसदाशिवशास्त्रि रचित, संस्कृत ) १–०–०
४ महानारायणोपनिषत् ( वीरशैवभाष्य सहित, संस्कृत ) १–०–०
५ स्तोत्रपद्यावलिः ( नानाकवि रचित, संस्कृत, मराठी ) ०–२–०
६ गणेशाष्टोत्तरशतनामावलिः(काशीजगद्गुरुरचित,संस्कृत)०–१–०
७ सिद्धान्त शिखामणिः ( श्रीरेणुकागस्त्य संवाद, संस्कृत मूलमात्र ) ०–६–०
८ सिद्धान्तशिखामणिः ( कर्णाटक लिपि, मूलमात्र ) ०–६–०
९ सिद्धान्तशिखामणिः ( तेलगुलिपि, मूलमात्र ) ०–६–०
१० काशीपीठाचें प्राचीनत्व ( पं० श्रीवीरभद्रशास्त्रि रचित मराठी ) ०–२–०
११ शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त ( पं० श्रीकाशीनाथशास्त्रि प्रतिपादित, हिन्दी ) ०–२–०
१२ श्रीकरभाष्य ( चतुः सूत्री ) (छप रहा है )
१३ श्री जगद्गुरु पंचाचार्याष्टोत्तरशतनामावलिः ०–२–०
१४ पं० काशीनाथ शास्त्री यांचे भाषण ( मराठी ) ०–८–०
१५ वीरशैव रत्न ( मराठी छप रहा है )

पताः—

काशी वीरशैव विद्वत्संघ
जंगमवाडीमठ,
बनारस सिटी।

# काशी वीरशैव विद्वत्संघके विषयमें सम्माननीय पंडितोंकी कुछ सम्मतियाँ

श्रीविश्वेशो विजयतेतराम्

आत्ममततत्त्वमधिजिज्ञपयिषूणामत्रत्य – विश्वाराध्यगुरुकुलान्तेवासिनाममुं "वीरशैवविद्वत्संघं" समवलोक्यामन्दमानन्दमावहति मे चेतः । सदुत्साहवन्तो विद्याध्यवसायिनश्चास्य सदस्या इति परश्चामोदस्थानम् ।

विश्वविख्यातं यशः कामयमानोऽयं वीरशैवविद्वत्संघः स्वीयमुद्देशं सभ्याना-मुत्साहं च निर्विचिकित्सं पूरयितुमलम्भूयादिति तत्र भवन्तं भगवन्तं भूतभावनं भवानीपतिं भूयो भूयः समभ्यर्थयत इति ।

श्री गौरीनाथ पाठकः
२—३—३६.

विशेषतस्तावत् प्रशंसनीयोऽयं काशीस्थवीरशैवविद्वत्संघः यत्र वयं समु-पस्थिता आनन्दसागरनिमग्नाः सन्तः सर्वेषां विद्यार्थिनाम् उत्साहं समवलोकयामः । प्रार्थयामस्तावत् भगवन्तं यथायं उत्तरोत्तरं उन्नतिपथमारोहत्विति । प्रमाणयति

श्रीवामाचरणभट्टाचार्यः
३—३—३६.

श्रीविश्वेश्वरः शरणम्

काशीस्थवीरशैवविद्वत्संघस्यास्मिन्नधिवेशने सम्मिलिता वयमस्य संघस्य कार्यजातं, सभ्यानां समुत्साहं, तत्तदुद्देश्यसिद्धेरुपायांश्च समवलोक्य चक्षुषा, निशम्य च स्वकर्णेन परमानन्दतुन्दिलितचेतसो विस्मयविस्फारितनयना भाविनीं

परमोन्नतिं समभ्यर्थयमानाः केवलमशरणशरणं भगवन्तमर्धेन्दुशेखरं भूयो भूयः प्रणम्य संघस्यास्य साफल्यं कामयामह इति शिवम् ।

**श्रीताराचरणभट्टाचार्यः**

३—३—३६.

महाशक्तिः सुप्ता भजतु परिबोधं भगवती.

श्रीमतां जगद्गुरु-श्रीमद्रेणुकाचार्याणां जयन्तीमहोत्सवावसरे काशीस्थवीर-शैवविद्वत्संघस्य विशेषाधिवेशने समुपस्थितेन मया श्रीमद्विश्वाराध्यगुरुकुलीयानां विदुषां छात्राणां च निबन्धान् सुमनोहराणि च भाषणानि समाकर्ण्य नितरां मोमुद्यते ।

एतेषां विद्वत्संघसदस्यानां सुरसरस्वतीप्रणयिताम्, संस्कृतसमुद्धारप्रवणताम्, विश्वजनीनां कृत्यपरम्पराम्, उत्साहम्, जीवनम्, कार्यप्रणालीश्चावलोक्य महानुत्साहः प्रमोदश्च समजनि ।

एतेषां सत्कृत्यैश्चिरपरिचितोऽहं भगवन्तं श्रीकाशीविश्वेश्वरं भूयो भूयः प्रार्थये यदेतेषामुत्साहपरम्परा प्रतिदिनं प्रवर्धमाना सुपुष्पा सफला च भवत्विति ।

आशासे च काशीस्थोऽयं वीरशैवविद्वत्संघः साम्प्रतं प्रचुरेणोत्साहेन, महता प्रेम्णा, सुरभारतीसमाराधने, सनातनधर्मोद्धारे, तत्प्रचारे चाधिकाधिकं कार्यजातमनुतिष्ठन् समुन्नतेः परां कोटिमासादयेत् ।

संस्कृत-साहित्य-समाजकार्यालयः
श्रीवाराणसी क्षेत्रम्
४—३—३६

**श्रीकेदारनाथशर्म्मा, सारस्वतः**

श्रीकृष्णः शरणं मम.

अद्य जगद्गुरु-श्रीरेणुकाचार्याणां जयन्तीनिमित्तमुपादायेह जङ्गमवाडीमठे समवेता वयम् । काशीस्थस्य श्रीवीरशैवमतस्थापनाचार्य-श्रीविश्वाराध्यभगवत्पादाचार्य-

प्रतिष्ठितंस्य प्रधानवीरशैवस्थानस्यं जंगमवाडीमठस्याश्रयमुपेतोऽयं वीरशैव-विद्वत्संघो विद्याध्ययनप्रचारणादिकृत्यैः "अधीतिबोधाचरणप्रचारणैर्दशाश्चतस्रः प्रणयन्नुपादिभिः" इत्यादि प्राचीनाचार्यसरणिमनुसरन् साधुविश्वजनीनं कृत्यमाचरति ।

सनातनवैदिकमतान्तर्गतमेवं स्वीयं सिद्धान्तं सम्प्रति सर्वत्र समाचारबहुलेऽस्मिन् जगति लेखव्याख्यानादिभिः प्रसारयति ।

काशीस्थानाञ्च विविधविद्यानवद्यानां विदुषां सर्वधर्मसमन्वयादिविषयेषु व्याख्यानादिप्रवन्धं विरचय्य काशीस्थानां वहिस्थानाञ्च जनानां परमश्रेयस्ततिमातनोतीत्यादि साधुकृत्यं विलोक्य परमप्रसन्ना अस्य स्वःश्रेयसं कामयामहे, साकमेवान्तर्यामिणं सर्वसूत्रात्मानं परमेश्वरमभ्यर्थयामहे सर्वथेमं सर्वतोऽभ्युन्नमयितुमिति शिवम् ।

श्रीगोपालशास्त्रिणः (दर्शनकेशरिणः)
सौ० २१।११।९२ ( ता०—५—३—३६ )

श्रीः

जगद्गुरु श्रीरेणुकाचार्यजीकी जयन्तीके अवसर पर काशी वीरशैव विद्वत्संघने जो सभा की है अभिनन्दनीय है। यह उत्सव अधिकाधिक समारोहसे प्रतिवर्ष मनाया जाना चाहिये। जिन सज्जनोंने इसका प्रवन्ध किया है उनका उत्साह सर्वथा प्रशंसनीय है। इस अवसर पर जो निवन्ध पढ़े गये वह गवेषणापूर्ण और गभीर अनुशीलनसे लिखे गये थे। मैं इस विद्वत्संघकी सब तरहकी शुभ कामना करता हूँ। काशीजीमें इसे विद्याका एक अच्छा केन्द्र बन जाना चाहिये।

श्री रामदास गौड़
२१—११—९२

अद्य फाल्गुणशुक्लद्वादश्यां गुरौ श्रीमतां जगद्गुरु श्री १०८ मतां पूज्य-रेणुकाचार्य-महादयानां जयन्तीसप्ताहमहोत्सवे समागतानामस्माकं चेतसि सुमहानानन्दसन्दोहः समजनि । अत्र श्रीविश्वाराध्यमठस्थाने एको विद्वत्संघोऽपि तत्रत्यैर्विद्वज्जनैः स्थापितः समुपलब्धः । अत्रत्यैः कतिपयैर्विपश्चिद्भिः अत्र सभायां पठिताः संस्कृतभाषायां निबद्धा निबन्धाः सुतरां मनोहरा आसन् । वयमेतत्संघस्य एतस्याः समितेश्च दिने द्विगुणां रात्रौ चतुर्गुणां च समुन्नतिं समीहामहे इति संक्षेपतो निवेदयति ।

श्रीविन्ध्येश्वरीप्रसाद शास्त्री.
५—३—३६

श्रीहरिः

श्री गणपति महोत्सवके अवसर पर काशी वीरशैव विद्वत्संघकी सभामें उपस्थित होनेका सौभाग्य प्राप्त हुआ । जिस समय संघके वर्तमान सञ्चालक एवं सदस्योंके विद्याविनयादिके साथ श्रद्धास्तिक्यभावका अनुभवकर मेरा चित्त अत्यन्त आह्लादित हुआ । काशीकी यह संस्था अपने सम्प्रदायके समुत्कर्षके साथ सनातनधर्मके प्रचारार्थ सदुद्योग कर रही है । श्रीपरमात्मासे प्रार्थना है कि, इस संघके आश्रयदाता तथा सञ्चालकोंका उत्साह दिन प्रतिदिन बढ़ावें । काशीके प्रतिष्ठित विद्वानोंका सहकार करके यह संस्था अपने उद्देशोंकी पूर्ति कर सकेगी ऐसी मेरी सम्मति है ।

पंडित श्री माधवशर्मा.
सम्पादक "पंडितपत्र" तथा
श्रीगीतार्थप्रकाश ग्रन्थमाला, काशी.

१९—९—३६

श्रीः

श्री १०८ जगद्गुरु–विश्वाराध्यमठे "वीरशैव विद्वत्संघ"–द्वारा समायोजित–गणपतिमहोत्सवे सम्मिलितोऽहं वर्तमानाचार्याणां श्रीजगद्गुरूणां महानुभावतया तत्कृपाछत्राश्रित-विद्वत्संघस्य सत्कार्यपद्धत्या तत्सदस्यानां सनातनधर्मप्रणयितया सौहार्देन च सविशेषमानन्दितोऽस्मि। एतत्प्रकाशितं धर्मग्रन्थनिवहञ्च समीक्ष्यानन्दममन्दमन्वभवम्। प्रार्थये चैवं भगवन्तं श्रीकाशीपतिं श्रीविश्वनाथं यदेष "काशीवीरशैवविद्वत्संघः" स्वलक्ष्यावाप्तावाप्तकामः स्यादिति।

श्रीशारदाप्रसादमिश्रः "सप्ततीर्थः"
१९–९–३६

श्री जगद्गुरु पञ्चाचार्याः प्रसीदन्तु.

# शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त.

पञ्चास्यवदनोद्भूतान् पञ्चतत्त्वाधिनायकान् ।
पञ्चब्रह्ममयान्नौमि पञ्चाचार्यान् जगद्गुरून् ॥

**शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त** वीरशैव सम्प्रदायका है । निगमागमप्रसिद्ध और वर्णाश्रमनिवद्ध यह वीरशैवमत अनादि संसिद्ध है, यह निर्विवाद ही है ।

शिवजी की आज्ञासे **सोमनाथ, सिद्धेश्वर, रामनाथ मल्लिकार्जुन, विश्वनाथ** नामक शिवलिङ्ग मुखोंसे दिव्य देह धारण करके आये हुए **श्री जगद्गुरु रेणुक, दारुक, एकोराम, पंडिताराध्य, विश्वाराध्य** नामक जो पाँच आचार्य हैं, उन्होंने ही इस पवित्र **वीरशैव-मत** की स्थापना प्रत्येक युगमें की है; यह बात शिवागमोंमें पायी जाती है । इन आचार्योंके धर्मपीठ क्रमशः **रम्भापुरी** ( बाले होन्नूरु ), **उज्जयिनी, केदार, श्रीशैल** और **काशी** में पूर्वकालसे लेकर अभी तक मौजूद हैं । इन पीठोंके नाम क्रमशः **वीरसिंहासन, सद्धर्मसिंहासन, वैराग्यसिंहासन, सूर्यसिंहासन** और **ज्ञानसिंहासन** हैं । इन पाँच आचार्योंने मानवोद्धारके लिये इस लोकमें निगमों और आगमों से प्रतिपादित **"शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त"** का स्थापन करके **'शिवसूत्र,'** तथा **'ब्रह्मसूत्रों'** के ऊपर भाष्य लिखकर अपने सिद्धान्त को दृढ़ किया है ।

शक्तिविशिष्टाद्वैत शब्दका अर्थ है शक्तिविशिष्ट जीव और शक्तिविशिष्ट शिव, इन दोनोंका सामरस्य अर्थात् परस्पर एकाकार होना । इसकी पूर्वाचार्यकथित व्युत्पत्ति इस तरहकी है —

"शक्तिश्च शक्तिश्च शक्ती, ताभ्यां विशिष्टौ ( जीवेशौ ) शक्तिविशिष्टौ, तयोरद्वैतं शक्तिविशिष्टाद्वैतम्"।

भाव यह है कि, स्थूलचिदचिदात्मक शक्तिविशिष्ट जीव और सूक्ष्मचिदचिदात्मक शक्तिविशिष्ट शिव इन दोनोंका अद्वैत ( सामरस्य ) ही शक्तिविशिष्टाद्वैत कहा जाता है।

## शक्ति-विचार।

शक्ति माने परशिवब्रह्ममें अपृथक्सिद्ध होकर रहने वाला विशेषण। परब्रह्म स्वभावतः इस अपृथक्सिद्ध विशेषणसे विशिष्ट है। शक्तिरूप अपृथक् सिद्ध विशेषणविशिष्ट ब्रह्मतत्त्वको प्रतिपादन करना ही शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्तका रहस्य है। विशेषणरूप यह शक्ति परशिव ब्रह्ममें अविनाभाव सम्बन्धसे रहती है और नित्य है, इस विषयको "श्वेताश्वतर" श्रुतिने—

परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते
स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥ ( ६–८ )

इस वाक्यसे घोषित किया है। इस मन्त्रार्थका पर्यालोचन करनेसे यह मालूम पड़ता है कि, यह शक्ति परशिव ब्रह्ममें स्वाभाविक रीतिसे रहकर ज्ञानक्रियादिरूपसे नाना प्रकारकी हो जाती है। यहाँ "स्वभाविकी" पद शक्तिका नित्यत्व सिद्ध करता है। इसी श्रुतिने दूसरी जगह—

ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन् देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम् ॥
यः कारणानि निखिलानि तानि कालात्मयुक्तान्यधितिष्ठत्येकः॥(१-३)

इस मन्त्रसे शक्ति परशिव ब्रह्ममें अत्यन्त गुप्तरीतिसे रहती है, इस, विषयका बोध कराती हुई शक्तिके नित्यत्त्वको उद्घोषित किया है। इसी विषयको इस श्रुतिने दूसरी जगह—

यदा तमस्तन्न दिवा न रात्रिर्न सन्न चासच्छिव एव केवलः।
तदक्षरं तत्सवितुर्वरेण्यं प्रज्ञा च तस्मात् प्रसृता पुराणी॥ (४-१८)

इस मन्त्रसे समर्थन किया है। इस श्रुतिमें पुराणी = अनादिसंसिद्ध, प्रज्ञा = चिच्छक्ति, तस्मात् = उस परशिव ब्रह्मसे, प्रसृता क्रियाशक्त्याद्यनन्त-रूपसे आविर्भूत हुई। इस तरहसे शक्तिका विकास स्पष्ट रीतिसे निर्देश किया गया है। और उसी श्रुतिमें रहने वाला—

मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्।
तस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत्॥ (४-१०)

यह मन्त्र भी परमात्मका शक्तिवैशिष्ट्यका बोध कराता है। (मायाको प्रकृति जानो तथा महेश्वरको मायावाला जानो) इत्यादि श्रुतियोंसे साफ पता चलता है कि, वह परशिवब्रह्म शक्तिविशिष्ट ही है, क्योंकि हमारे पूर्वाचार्योंने माया शब्दका अर्थ "मं = शिवं, अयति = स्वभावतः प्राप्नोतीति माया" अर्थात् जो शिवको स्वभावतः प्राप्त है वही माया है, इस प्रकार किया है। इसलिये शिवपरब्रह्मस्थित यह माया अद्वैतियोंके कथनानुसार 'मूलाविद्यारूपा' नहीं है, प्रत्युत 'विमर्शशक्तिरूपा' है। इस मन्त्राभिप्रायको "सिद्धान्तागम" ने भी—

मं शिवं परमं ब्रह्म प्राप्नोतीति स्वभावतः।
मायेति प्रोच्यते लोके ब्रह्मनिष्ठा सनातनी॥

इत्यादि श्लोकमुखसे समर्थित किया है। और "यजुर्वेदतैत्तिरीयसंहिता" ने

आखुस्ते रुद्र पशुस्तं जुषस्वैष ते रुद्र भागः।
सह स्वस्राऽम्बिकया तं जुषस्व॥ (१-८-६)

इस मन्त्रसे शक्तिके नित्यत्वको प्रतिपादन किया है। यहाँ "स्वस्रा अम्बिकया" इन पदद्वयोंकी पर्यालोचनासे यह सिद्ध होता है कि, शिवपर-ब्रह्ममें शक्ति स्वभावसे ही रहती है।

नमः सोमाय च रुद्राय च।

(यजुः, तै, संहिता ४-५-८)

इत्यादि 'श्रीरुद्र' मन्त्रमें भी ईश्वरको उमाशक्तिविशिष्ट बताया गया है। इसी अभिप्रायको "कैवल्य" श्रुतिने—

तमादिमध्यान्तविहीनमेकं विभुं चिदानन्दमरूपमद्भुतम् ।
उमासहायं परमेश्वरं प्रभुं त्रिलोचनं नीलकण्ठं प्रशान्तम् ॥
ध्यात्वा मुनिर्गच्छति भूतयोनिं समस्तसाक्षिं तमसः परस्तात्॥(१-७)

इस मन्त्रसे समर्थन किया है। इस तरहसे अनन्तानन्त श्रुतिवाक्य शक्तिका नित्यत्व और शिवसमवेतत्व प्रतिपादन करते हैं। श्री रेणुक भगवत्पादाचार्यने भी अगस्त्य महर्षिको उपदेश दिया है कि,—

तदीया परमा शक्तिः सच्चिदानन्दलक्षणा ।
समस्तलोकनिर्माणसमवायस्वरूपिणी ॥
तदिच्छयाऽभवत्साक्षात्तत्स्वरूपानुकारिणी॥१२॥

( सिद्धान्तशिखामणि, परिच्छेद २ )

विमर्शाख्या पराशक्तिर्विश्ववैचित्र्यकारिणी ।
यस्मिन् प्रतिष्ठिता ब्रह्म तदिदं विश्वभाजनम् ॥३१॥
यथा चन्द्रे स्थिरा ज्योत्स्ना विश्ववस्तुप्रकाशिनी ।
तथा शक्तिर्विमर्शाख्या प्रकाशे ब्रह्मणि स्थिरा ॥३२॥
अन्तःकरणरूपेग जगदङ्कुररूपतः ।
यस्मिन् विभाति चिच्छक्तिर्ब्रह्मभूतः स उच्यते ॥३६॥

( सिद्धान्तशिखामणि, परिच्छेद २० )

इस उक्तिसे भी सच्चिदानन्दरूप परशिवकी वह शक्ति समस्त भुवन निर्माणके लिये उस परशिवसे समवेत होकर उनके इच्छानुसार साक्षात्स्वरूप रहती है अर्थात् परशिवाभिन्न वह विमर्श शक्ति विश्वोत्पादनमें कारणीभूत हुआ करती है। नाना तरहकी विश्वसृष्टि करनेवाली विमर्श नामक पराशक्ति, जिसमें अविनाभाव सम्बन्धसे प्रतिष्ठित है, वही ब्रह्म और वही "विश्वभाजन" कहलाता है। समस्तवस्तुप्रकाशक चन्द्रिका जैसे चन्द्रमें स्थिर रहती हैं वैसे विमर्श नामक परा शक्ति अपने प्रकाशक परब्रह्ममें स्थिर रहती हैं। जिसमें चिच्छक्ति मूलाहङ्कार रूपसे और सूक्ष्मजगद्रूपसे प्रकाशमान रहती है वही परब्रह्मनामक परशिव है। ऐसे "सिद्धान्त शिखामणि" में शक्तिका स्वरूप अत्यन्त स्पष्ट रीतिसे प्रतिपादन किया गया है।

लोकविख्यात कविकुलतिलक श्री कालिदास महाकविने भी स्वरचित रघुवंश काव्यके आरम्भ में—

> वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।
> जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥

इस प्रकार मंगल करके अपना यही अभिप्राय प्रकट किया है कि, पार्वती जी और परमेश्वर, शव्द और अर्थकी तरह नित्यसम्वन्धसे रहते हैं। 'पार्वती-परमेश्वरौ' यहाँ 'शक्ति-शिवौ' ऐसा अर्थ होता है। शव्दको छोड़कर अर्थका रहना और अर्थको छोड़कर शव्दका रहना जैसे असम्भव है, वैसे ही शिवके विना शक्तिका और शक्तिके विना शिवका रहना असम्भव है।

वीरशैव सिद्धान्तमें शिव और शक्ति में अविनाभाव सम्वन्ध (समवाय सम्वन्ध) कहा गया है। जो सम्वन्ध अलग नहीं करसक्के वह 'समवाय सम्वन्ध' है। सूर्यमें प्रभा, चन्द्रमें चन्द्रिका, अग्निमें दाह, समुद्रमें सौभाग्य (शान्ति), पुष्पमें गन्ध, शर्करामें मिठास जैसे अविनाभाव सम्वन्ध से रहेंगे वैसे ही शक्ति शिवमें अविनाभाव सम्वन्धसे रहेगी। यह विषय "मृत्युंजय भट्टारक" में—

> सा ममेच्छा पराशक्तिरवियुक्ता स्वभावजा ।
> वह्नेरूष्मेव विज्ञेया रश्मिरूपा रवेरिव ॥
> सर्वस्य जगतो वाऽपि सा शक्तिः कारणात्मिका ॥

इस प्रकार कहा गया है।

वीरशैव सिद्धान्तमें शक्ति और शक्तिमान् पदार्थोंका भेदाभेदसम्वन्ध कहा गया है। 'कूर्मपुराण' ने भी शिव और शक्ति इन दोनोंमें पारमार्थिक रीतिसे भेदाभेद बताया है। वह इस प्रकार है—

> एषा शक्तिः शिवा ह्येतच्छक्तिमानुच्यते शिवः ।
> शक्तिशक्तिमतोर्भेदं वदन्ति परमार्थतः ॥
> अभेदं चानुपश्यन्ति योगिनस्तत्त्वचिन्तकाः ।

वीरशैव सिद्धान्तमें ब्रह्मका शक्तिवैशिष्ट्य नित्यसम्वन्धसे है, इसलिये वह परशिव ब्रह्म सविशेष ही है, निर्विशेष नहीं है। परशिवब्रह्म शक्ति-

विशिष्ट रहनेके कारण सविशेष है। सविशेष रहनेके वजहसे हीं परशिव-ब्रह्म इस चराचरात्मक जगदुत्पत्तिके कारणीभूत-हुआ है। निर्विशेष कहेंगे तो उस परशिव ब्रह्मका जगदुत्पत्तिकर्तृत्व ही असिद्ध हो जायगा। शक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्मसे समुत्पन्न यह जगत भी शक्तिविशिष्ट है; क्योंकि कारणगुण कार्यमें अनुसङ्क्रमण करते ही हैं। इस प्रपंचके सकल पदार्थोंका परिशीलन करनेसे यह विदित होता है कि, प्रत्येक पदार्थमें एक-एक प्रकारकी शक्ति रहती है; जैसे कि पृथिवीमें धारणा शक्ति, जलमें आप्यायनशक्ति, अग्निमें ज्वलनशक्ति, वायुमें स्पन्दनशक्ति, आकाशमें व्यापनशक्ति, आत्मामें बुद्धिशक्ति, वृक्षादिमें जलाद्याकर्षणशक्ति, लोहचुम्बिकामें सूच्याकर्षणशक्ति, ऊँटमें श्वाससे सर्पाकर्षणशक्ति, वनस्पतियोंमें महा महा रोगनिर्मूलनशक्ति, पारेमें ताम्बेको सोनाकरनेकी शक्ति, वज्रमें शिलाभेदकशक्ति, मणिमन्त्रादियोंमें विषबाधा और भूत प्रेत पिशाचोंसे होनेवाली बाधाको दूर करनेकी शक्ति, ध्वन्याकर्षकयन्त्र ( रेडियो ) में ध्वनिको खींचकर उसको विस्तार करनेकी शक्ति, विद्युतमें नानाविध यन्त्रचालनशक्ति, च्यूँटियोंमें वृक्षमूलको सूंघकर वृक्षोपरिभागका फल जाननेकी शक्ति इस प्रकार सभी वस्तुओंमें शक्ति दिखाई पड़ती है। इसलिये ब्रह्म और जगद्रूपोंमें कारण और कार्योंमें शक्तिवैशिष्ट्यको मानना सङ्गत ही है।

सत्-चित्-आनन्द रूपी ब्रह्म **'अस्मि-प्रकाशे-नन्दामि'** ( मैं हूँ, प्रकाशता हूँ, आनन्द लेता हूँ ) इस अनुभवसे युक्त है। इस प्रकारका अनुभव ही उस ब्रह्मकी विमर्श नामक शक्ति है, यदि यह अनुभव परब्रह्म में न रहे तो वह परब्रह्म प्रकाशमय स्फटिकशिलाके समान जड़ है, ऐसा कहनेका प्रसङ्ग आ जाय। सौन्दर्यविशिष्ट अन्धेको स्वगत सौन्दर्यका ज्ञान नहीं होता इसलिये वह सौन्दर्य जैसे व्यर्थ होता हैं, वैसे ही ब्रह्मका भी स्वगत सच्चिदानन्दलक्षण, विमर्शाभावमें वैयर्थ्यको ही प्राप्त मानना पड़ेगा। इस कारणसे ब्रह्ममें सच्चिदानन्दशक्तिका अङ्गीकार अवश्य ही करना चाहिये। इससे ब्रह्मका शक्तिवैशिष्ट्य सिद्ध हुआ।

परब्रह्मस्थित विमर्शशक्ति ही सूक्ष्मचिदचिदात्मिका शक्ति कही जाती है।

जो परब्रह्मनिष्ठ चिच्छक्ति है वह सर्वज्ञतारूप है, और जो सूक्ष्म अचिच्छक्ति है वह सर्वकर्तृत्वरूप है, इन दोनों शक्तियोंकी आश्रयस्वरूपा इच्छाशक्ति ही विमर्शशक्तिरूप कही जाती हैं। यही सूक्ष्मचिदात्मकशक्तिविशिष्ट परशिव ब्रह्म "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" "चैतन्यमात्मा" इत्यादि ब्रह्मसूत्र और शिवसूत्रमय वेदान्तशास्त्रका प्रतिपाद्य हैं।

वीरशैवमताचार्य श्रीजगद्गुरु रेणुकाचार्यने भी—

**गुणत्रयात्मिका शक्तिर्ब्रह्मनिष्ठा सनातनी ॥ ३६ ॥**

( सिद्धान्तशिखामणि, परिच्छेद ५ )

( विमर्शशक्ति ब्रह्मनिष्ठ और नित्य है ) ऐसा कहा है। इस विमर्श शक्तिमें 'मयूराण्डरसन्याय' से समस्त चराचरात्मक संसार लीन रहता ह, यह चराचर विश्वात्मक विमर्शशक्ति स्वविभागपरामर्शदशामें सत्व, रज और तमोगुणसे युक्त रहती है, उस विमर्श शक्तिके अंशमें उत्तम कर्तृत्व-विनिर्मुक्त ज्ञानांशसे सत्वगुणात्मक विद्याशक्ति उत्पन्न होती है, उत्तमज्ञातृत्वविनिर्मुक्त क्रियांशसे किञ्चित् सत्वतमोगुणमिश्रित रजोगुण शक्ति उत्पन्न होती हैं, ज्ञान-क्रियाओंका स्वाभाविक ऐक्य रहने पर भी सृष्टिदशामें ज्ञानशक्तियाँ और क्रियाशक्तियाँ परस्पर भिन्न हो जाती हैं; इसलिये "ज्ञानं क्रिया न भवति, क्रिया ज्ञानं न भवति" ( ज्ञान क्रिया नहीं है, और क्रिया ज्ञान नहीं है ), इस प्रकार भेदबुद्धिरूप तमोगुणशक्ति उत्पन्न होती है।

यह तमोगुणशक्ति ही जडमाया कहलाती है। सूर्य किरण जैसे सूर्यकान्त मणिका सम्पर्क होते ही प्रतिस्फुरणगतिसे अग्निकणका रूप धारण कर रूईमें लगकर अग्नि होजाता है, उसी प्रकार शिवकी विमर्श शक्ति जडमाया शक्तिमें प्रतिस्फुरणगतिसे प्रवेश करके सुख-दुःख मोहोंको पैदा करने वाली सत्वरजस्तमोगुणात्मिका 'प्रकृति' कही जाती है। इस प्रकृति को वीरशैव आचार्योंने 'चित्त' कहा है, इस चित्तशक्तिविशिष्ट शिवप्रकाशरूप शिवांश ही 'जीव' कहलाता है। यह जीव स्थूलचिदचिदात्मकशक्तिविशिष्ट है, जीवकी स्थूल चिच्छक्ति किञ्चिज्ज्ञता रूप है, और स्थूल

अविच्छक्ति किञ्चित्कर्तृता रूप है; जीव इन उभयविध शक्तियोंकी आश्रय भूत इच्छाशक्तिसे युक्त है।

## जीवात्म-विचार.

**अनाद्यविद्यासम्बन्धात्तदंशो जीवनामकः ॥ ३४ ॥**
**( सि. शि. परिच्छेद ५ )**

श्री रेणुकभगवत्पादाचार्यकी उक्तिके अनुसार जीव शिवांशरूप ही है। इसी अभिप्रायका 'ब्रह्मसूत्र' ने भी "अंशो नानाव्यपदेशात्" इस सूत्रसे समर्थन किया है; और 'मुण्डक श्रुति' भी इस प्रकार कहती है कि—

**यथा सुदीप्तात् पावकाद् विस्फुलिङ्गाः सहस्रशः प्रभवन्ते सरूपाः । तथाक्षराद्विविधाः सोम्य भावाः प्रजायन्ते तत्र चैवापियन्ति ॥ ( २-१-१ )**

'जैसे प्रदीप्त अग्निसे अग्निस्वरूप अनन्त चिनगारियाँ निकलती हैं और फिर उसीमें समाप्त हो जाती हैं, उसी तरह परब्रह्मसे उसके अंशरूप अनन्तानन्त जीव उत्पन्न होते हैं और फिर उसीमें लीन हो जाते हैं।' वीरशैव सिद्धान्तमें शिव और जीवोंका पारमार्थिक भेदाभेद बताया गया है। यहाँ अग्नि और उस अग्निसे आविर्भूत कण इन दोनोंमें न अत्यन्त भेद ही है, न अभेद ही है; इसलिये जैसे यहाँ भेदाभेद का अङ्गीकार करते हैं, वैसे ही शिवसे आविर्भूत शिवांशवाचक जीवोंमें तथा शिवमें आत्यन्तिक भेद अथवा अभेद की कल्पना नहीं करनी चाहिये; प्रत्युत भेदाभेद का ही स्वीकार करना चाहिये।

यदि अंश और अंशियोंमें अभेद मानेंगे तो अग्निकी तरह उन अग्निकणों से भी पाकादि क्रियाओंकी उत्पत्ति कहनेका प्रसङ्ग आ जाता है। अग्निकण से पाकादिकी निष्पत्ति कहीं नहीं सुनी जाती। यदि आत्यन्तिक भेद मानेंगे तो वह्निभिन्न जलादियोंकी तरह वह्निकणोंमें भी दाहकार्याभावप्रसङ्ग आ जाता है, तथापि रूईमें गिर कर दाहकार्यको पैदाकरनेमें वह्निकण समर्थ

हैं, यह बात लोकप्रसिद्ध ही है। इसी प्रकार जब शिवका तथा शिवांश रूप जीवोंका अभेद कहेंगे तो जीवोंमें भी शिवगत सर्वज्ञत्व सर्वकर्तृत्वादिकोंका व्यवहार प्रसङ्ग आ जाता है; जब भेद कहेंगे तब शिवभिन्न घटपटादि अचेतन वस्तुओंकी तरह जीवोंमें भी सकल वस्तुज्ञानाभावप्रसङ्ग आजाता है, परन्तु जीवोंका घटपटादिविषयक ज्ञानवैशिष्ट्य प्रसिद्ध ही है। इसलिये हमारे वीरशैव आचार्योंने शिव और जीवोंमें पारमार्थिक भेदाभेद का ही अङ्गीकार किया है । इसी कारणसे वीरशैवमतको भेदाभेदमत ( द्वैताद्वैतमत ) भी कहते हैं।

श्रुतियों में—

**"द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते"**

इत्यादि वाक्य द्वैतका प्रतिपादन करते हैं। तथा **'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' 'नेह नानास्ति किञ्चन'** इत्यादि वाक्य अद्वैत का प्रतिपादन करते हैं इन उभयविध वाक्योंका सुगम उपायसे सार्थक्य सम्पादन करना वैदिक मतानुयायियोंका प्रधान कर्त्तव्य है । वीरशैव आचार्योंने इसी मार्गका अनुसरण किया है। इसलिये वीरशैव सिद्धान्तमें सब श्रुतियों का समन्वय हो जाता है । इस विषयको वीरशैवमतभाष्यकार शक्तिविशिष्टाद्वैतिकुलपति तार्किकचूडामणि श्रीकराचार्य उपनामवाले ( श्रीपतिपण्डित ) जी ने स्वविरचित **'श्रीकरभाष्य'** में—

> **द्वैताद्वैतमते शुद्धे विशेषाद्वैत - संज्ञके ।**
> **वीरशैवैकसिद्धान्ते सर्वश्रुतिसमन्वयः ॥**

ऐसा उल्लेख किया है। इससे भी स्पष्ट है कि, वीरशैवमत भेदाभेदात्मक ही है।

परशिव ब्रह्म सच्चिदानन्दरूप, नित्य, निर्विकल्प, अप्राकृतवैभव, उपमातीत, सर्वज्ञ, शान्त, चराचरप्रपञ्चव्यापक और सर्वशक्तिसमन्वित है । उस शुद्धचिद्रूप परशिवमें अविनाभाव सम्बन्धसे रहनेवाली विमर्शशक्ति सत्व रज और तमोगुणोंका तारतम्यसे 'भोक्तृ—भोज्य—प्रेरक' रूपसे परिणत होती है। किञ्चित्सत्वरजोगुणरूप जीवचैतन्य **"भोक्तृ"** कहलाता है। अत्यन्ततम-

सोपाधिविशिष्ट चैतन्य ही रसादिरूप **"भोज्य"** कहलाता है। परतत्त्वरूप शुद्धसत्त्वगुणोपाधिविशिष्ट ब्रह्मचैतन्ययुक्त महेश्वर ही **"प्रेरक"** कहलाता है। मायोपाधि शुद्ध और अशुद्ध रूपसे दो प्रकार विभक्त हुई है। शुद्धोपाधिरूप परा माया शिवका आश्रय कर रहती है, तो भी वह उसको मोह उत्पन्न नहीं करती; यही **"ऊर्ध्वमाया"** कहलाती है। अशुद्धोपाधिरूप अविद्या जीवका आश्रय कर उसको मोह उत्पन्न करती है, यही **"अधोमाया"** ( प्रकृति ) कहलाती है। अविद्याकी शक्तियोंके भेदसे जीव नाना प्रकारके होजाते हैं। अविद्यामोहित जीव **"अहं ब्रह्मास्मि"** इस तादात्म्यज्ञानसे दूर हुआ रहता है। परशिवांशसम्भूत जीव भी किञ्चिज्ज्ञ, किञ्चित्कर्ता, किञ्चित्‌शक्तिसमन्वित, अनादिकर्मरूप-अविद्या-मोहित, ब्रह्मैक्यज्ञानवर्जित, घोरापारनिस्सारसंसारताप-त्रयानलदंदह्यमान, जनन-मरणान्वित और बद्ध है।

> **वालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च।**
> **भागो जीवः स विज्ञेयः स चानन्त्याय कल्पते॥**
> ( श्वेताश्वतर, ५-९ )

इस श्रुतिप्रमाणानुसार जीवात्मा रोमाग्रभागका सहस्रांश सूक्ष्म रहता है, और समस्त प्राणियोंके हृदयमें दीपवत् प्रकाशित रहता है। दीप घरके किसी एक कोनेमें रहने पर भी अपनी प्रभासे जैसे सब घरको प्रकाश देता है, वैसे जीवात्मा हृदयस्थानमें रहने पर भी अपनी ज्ञानप्रभासे सब शरीरको व्यापकर सर्वावयववर्ति सुख दुःखोंका अनुभवलेता है। अणुरूपी यह जीवात्मा समस्त प्राणियोंके अन्तःकरणका आश्रय लेकर आणवादि मलत्रयसम्बन्धसे प्राचीन-कर्मपाशबद्ध रहता है। यह जीवात्मा स्वभावतः शरीररहित होनेपर भी माया-मयशरीरवासी होकर जनन-मरणरूप संसारमें चक्रनेमि क्रमसे सर्वदा भ्रमण करता रहता है। जपाकुसुम सम्बन्धसे स्फटिकको जैसे रक्त वर्ण प्राप्त होता है, वैसे ही अहंकार सम्बन्धसे जीवात्माको देहात्माभिमान प्राप्त होता है। शरीररहित जीवात्माको स्वाभाविक रीतिसे देहका सम्बन्ध नहीं रहता; किन्तु जीवात्मा अज्ञानकर्मसम्बन्धसे कर्मफलको भोगनेके लिये, नाना-शरीरधारी हो जाता है। आत्मा देव नहीं; गन्धर्व नहीं; यक्ष नहीं; राक्षस नहीं;

मनुष्य नहीं; पशु-पक्षि आदि तिर्यग् जन्तु नहीं; लेकिन उन उन शरीर सम्बन्धोंसे उन उन नामोंसे पुकारा जाता है। यह जीव देव-मनुष्य-पशु पक्षि-जलचर-कृमि-कीट आदि ८४ लाख जीवराशि योनियोंमें जन्मलेता है, और उन उन जन्मोंमें सम्प्राप्त सुख-दुःखोंका अनुभव करता है। इसका मुख्य कारण प्रारब्धकर्म ही है। कर्मयन्त्रनियन्त्रित संसार चक्रमें सर्वदा भ्रमण करने वाले जीवको परमेश्वर हितमार्गोपदेशक और पुनरावृत्तिरहित-मोक्षमार्ग-दर्शक होता है। जीव अपने कर्मपरिपाकसे अनादि मलवासनाको निवारण करके शिवप्रसादसे शिवस्वरूप होकर शिवमें सामरस्य (ऐक्य) को पाता है।

## तत्त्व-विचार.

"एकमेवाद्वितीयम्" "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म"
"सर्वं खल्विदं ब्रह्म" "प्रज्ञानं ब्रह्म"

इत्यादि श्रुतिप्रमाणानुसार अद्वितीय, सच्चिदानन्दस्वरूप, सत्य, नित्य, सकल चराचरप्रपञ्चस्वरूप, आद्यन्तरहित, उपमातीत और सर्वशक्तिसमन्वित उस परशिवब्रह्ममें अविनाभाव सम्बन्धसे विद्यमान विमर्शशक्तिका स्फुरण ही षट्त्रिंशत्प्रकारक तत्त्वरूपसे परिणत होता है, वे ३६ तत्त्व ये हैं— शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर, शुद्धविद्या, माया, कला, विद्या, राग, काल, नियति, पुरुष, प्रकृति, बुद्धि, अहङ्कार, मन, श्रोत्र, त्वक्, नेत्र, जिह्वा, घ्राण, वाक्, पाणि, पाद, पायु, उपस्थ, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, आकाश, वायु, अग्नि, जल, और पृथिवी। ये छत्तीस तत्त्व श्रुतिसिद्ध हैं। इसी विषय को 'वृद्धजाबालोपनिषद्' ने भी—

पुनस्तं होवाच कानि षट्त्रिंशत्तत्त्वानीति
स तस्मा आह शिवशक्तिसदाशिवेश्वर—
शुद्धविद्या एतानि शुद्धानि पञ्चतत्त्वानि।
माया कालो नियतिः कला विद्या रागः पुरुष
इति शुद्धाशुद्धानि सप्त तत्त्वानि॥

इत्यादि वाक्योंसे कहा है। इसी प्रकारसे 'महानारायणोपनिषद्' में भी षट्त्रिंशत् तत्त्वोंका विवरण है।

शक्तिविशिष्ट परशिवब्रह्म **"बहुस्यां प्रजायेय"** ( ६-२-३ ) इस 'छान्दोग्य श्रुति' के अनुसार 'जब सृष्टिके उन्मुख होता है तब तन्निष्ठ विमर्शशक्ति ही इच्छाशक्ति रूपसे परिणत होती है।

**अनादिनिधनाच्छान्तात् शिवात् परमकारणात्।**
**इच्छाशक्तिर्विनिष्क्रान्ता ततो ज्ञानं ततः क्रिया॥**
**तत्रोत्पन्नानि भूतानि भुवनानि चतुर्दश।**

इस शिवागमप्रमाणानुसार उत्पत्तिनाशरहित, परमकारण और शान्त शिवजीसे सर्व प्रथम इच्छाशक्तिका, उस इच्छाशक्तिसे ज्ञानशक्ति और क्रिया-शक्तियों का आविर्भाव होता है; उस इच्छाशक्तिमें ज्ञानशक्ति अन्तरङ्गरूपसे और क्रियाशक्ति वहिरङ्गरूपसे रहती है। जब परशिव ज्ञानशक्तिमें एकाकार होकर "मैं सर्वज्ञ हूँ" इस प्रकारके अभिमानको प्राप्त कर लेता है, तब उसे **"शिवतत्त्व"** कहते हैं। मकड़ी जैसे अपने जालका निमित्त कारण है, उसी प्रकार शिवतत्त्वात्मक परशिवब्रह्म ही ज्ञानविशिष्टत्वाकारसे भावी चराचरप्रपञ्चका निमित्त कारण है।

परशिव जब क्रियाशक्तिमें लीन होकर "मैं सर्वकर्ता हूँ" ऐसे अभिमान विशिष्ट हो जाता है तब वही **"शक्तितत्त्व"** कहा जाता है। मकड़ी जालोत्पत्तियोग्यशरीरविशेष विशिष्टत्वाकारसे जालका जैसे उपादान कारण है, वैसे यह शक्तितत्त्वात्मक परशिवब्रह्म ही क्रियाविशिष्टत्वाकारसे भावी चराचर प्रपञ्चका उपादान कारण भी होता है।

एक परशिवब्रह्म ही इस प्रपञ्चका अभिन्ननिमित्तोपादानकारण हुआ करता है, यह विषय मुण्डकश्रुति में—**"यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च"** ( १-१-७ ) इस वाक्यसे दृष्टान्तद्वारा प्रतिपादन किया गया है।

यह शक्तितत्त्व इच्छाशक्तिकी अन्तरङ्ग-भूत ज्ञानशक्तिमें प्रवेशकर, जलाधिवाससे अङ्कुरोन्मुख हुआ चनेके सदृश फूलकर, अङ्कुरायमाण भावी-

प्रपञ्चको उद्देशकर जब—"**अहमिदम्**" ( मैं यह प्रपञ्च हूँ ) इस प्रकार अभिमान युक्त हो जाता है, वही "**सदाशिवतत्त्व**" कहलाता है।

यह शक्तितत्त्व इच्छाशक्तिकी बहिरङ्गभूत क्रियाशक्तिमें प्रवेश कर सुक्षेत्रमें वपन किये हुये सुबीजके सदृश अंकुर होकर, अंकुरित प्रपञ्चको उद्देश कर—जब "**अहमिदम्**" ( मैं यह प्रपञ्च हूँ ) ऐसे अभिमान युक्त होजाता है, वही "**ईश्वरतत्त्व**" कहलाता है।

यह शक्तितत्त्व सागरतरङ्गन्याय से ( जैसे समुद्र और उसके तरङ्गोंमें भेद नहीं है वैसे ) 'अहमिदम्' इसमें 'अहम्' शब्दवाच्य अहङ्कार और 'इदम्' शब्दवाच्य प्रपञ्च इन दोनोंमें रहने वाले अभेद ज्ञानसे युक्त होकर "**शुद्धविद्यातत्त्व**" कहलाता है। इसीको शास्त्र और गुरुसे प्राप्त होने वाला मुक्तिका हेतुभूत तत्त्वज्ञान कहते हैं।

शुद्ध विद्यातत्त्वरूपसे परिणत हुआ यह शक्तितत्त्व मयूराण्डरसन्याय से अपनेमें लीन भावीप्रपञ्चनिर्माणकारणीभूत सूक्ष्म-पदार्थोंमें अन्योन्या-भावरूप भेदबुद्धिप्राधान्यसे "**मायातत्त्व**" कहा जाता है।

कला, विद्या, राग, काल, नियति ये पाँच तत्त्व पुरुषके कञ्चुक रूप है; इसलिये पहले कञ्चुकीभूत पुरुषतत्त्वको कह कर उसके बाद कलादि पाँच तत्त्वों को कहेंगे।

काष्ठयोगसे जैसे अग्निकण पैदा होते हैं, उसी प्रकार शिवजीके इच्छाशक्तियोगसे आविर्भूत होने वाला शिवांश ही माया शक्तिमें प्रवेश कर "**पुरुषतत्त्व**" कहलाता है। यह तत्त्व मायामलावृत होनेके कारण आत्मामें अनात्मज्ञान और अनात्मवस्तुओंमें आत्मज्ञान तथा "मैं सुखी, मैं दुःखी" इस तरह की बुद्धि को भी उत्पन्न करता है। पुरुष इस प्रकार आणवादि मलावृत होनेके कारण संसारी कहलाता है।

पुरुष मायामलावृत होकर अपनी सर्वकर्तृत्व, सर्वज्ञत्व, पूर्णत्व, नित्यत्व, व्यापकत्वरूप शक्तियोंको भूल कर किञ्चित्कर्तृत्वादि शक्तियोंसे युक्त होने के कारण, उसकी वह किञ्चित्कर्तृत्वरूप शक्ति ही "**कलातत्त्व**" कही जाती है। किञ्चिज्ज्ञत्त्वरूप शक्ति ही "**विद्यातत्त्व**" कही जाती है। अपूर्णत्वरूप

शक्ति ही स्रक्, चन्दन, वनितादि विषयक प्रीतिरूप "रागतत्त्व" कही जाती है। अनित्यत्त्वरूपशक्ति ही भूत, भविष्यत् और वर्तमान कालव्यवहार का असाधारण कारण "कालतत्त्व" कही जाती है। अव्यापकत्वरूपशक्ति ही 'इस कारणसे यही कार्य पैदा होता है, दूसरा नहीं' इस नियमके असाधारण कारण "नियतितत्त्व" कही जाती हैं।

कार्योन्मुख्य गर्भित इच्छाशक्ति अपनी आश्रयभूत ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्तियोंमें रहने वाले 'ज्ञानं क्रिया न भवति, क्रिया ज्ञानं न भवति' इस प्रकारका अन्योन्याभावभेदबुद्धिप्रधान मायातत्त्वमें प्रतिस्फुरित होकर "प्रकृतितत्त्व" कही जाती ह। यह प्रकृतितत्त्व सुख-दुःख और मोहोंका कारणरूप, सत्व-रज-तमोगुणोंका साम्यावस्था रूप होकर महत्तत्वसे लेकर पृथिव्यन्त तेईस तत्त्वोंका मूलकारण होता है। प्रकृतितत्त्वरूपी यह शक्तितत्त्व ही "इदमित्थम्" ( यह ऐसा ही है ) इस निश्चयका कारण होकर "बुद्धितत्त्व" कहा जाता है, इसीका द्वितीय नाम "महत्तत्व" हैं। बुद्धि तत्त्वरूपी यह शक्तितत्त्व ही 'मैं हूँ' 'यह मेरा है' इत्यादि अहङ्कार-ममकार के कारण होकर "अहङ्कारतत्त्व" कहलाता हैं। अहङ्कारतत्त्वरूपी यह शक्तितत्त्व ही "स्थाणुर्वा पुरुषो वा" इत्यादि सङ्कल्प-विकल्पोंके कारण होकर "मनस्तत्त्व" कहलाता हैं। बुद्धितत्त्व, अहङ्कारतत्त्व, और मनस्तत्त्व शरीरके भीतर रहनेके कारण ये तीनों मिलकर "अन्तःकरण" कहलाते हैं। यह अन्तःकरण इच्छाशक्तिप्रधान हैं।

अंतःकरणरूपसे परिणत हुआ यह शक्तितत्त्व ही, बाह्य शरीरका अवलंबन कर शब्दज्ञानका साधन होकर "श्रोत्रतत्त्व" कहलाता है। फिर स्पर्शज्ञानका साधन होकर "त्वक्तत्त्व" कहलाता है। रूपज्ञानका साधन होकर "नेत्रतत्त्व" कहलाता हैं। रसज्ञानका साधन होकर "जिह्वातत्त्व" कहलाता है। गन्धज्ञानका साधन होकर "घ्राणतत्त्व" कहलाता है। ये पञ्चेन्द्रिय ज्ञानशक्तिप्रधान होनेके कारण "ज्ञानेन्द्रिय" कहलाते हैं।

ज्ञानेन्द्रियरूपसे परिणत हुआ यह शक्तितत्त्व ही उच्चारणक्रियाका साधन

होकर "वाक्तत्त्व" कहलाता है। दानादानादि क्रियाओंका साधन होकर "पाणितत्त्व" कहलाता है। गमनागमन क्रियाओंका साधन होकर "पादतत्त्व" कहलाता है। मलपरित्यागका साधन होकर "पायुतत्त्व" कहलाता है। रेतोमूत्रपरित्यागका साधन होकर "उपस्थतत्त्व" कहलाता है। ये पञ्चेन्द्रिय क्रियाशक्तिप्रधान होनेके कारण "कर्मेन्द्रिय" कहलाते हैं। ऊपर कहे हुए बुद्धि आदि त्रयोदश तत्त्व इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रिया-शक्ति प्रधान हैं।

फिर यह शक्तितत्त्व ही केवल श्रोत्रेन्द्रियग्राह्य "शब्दतत्त्व"-रूपसे, केवल त्वगिन्द्रियग्राह्य "स्पर्शतत्त्व"-रूपसे, केवल नेत्रेन्द्रियग्राह्य "रूपतत्त्व"-रूपसे, केवल जिव्हेन्द्रियग्राह्य "रसतत्त्व"-रूपसे, केवल घ्राणेन्द्रियग्राह्य "गन्धतत्त्व"-रूपसे, परिणत होता है। शब्दमें ध्वन्यात्मक और वर्णात्मक भेद, स्पर्शमें शीतोष्णस्पर्शभेद, रूपमें नीलपीतादि रूपभेद, रसमें मधुर और आम्लादि भेद, गन्धमें सुगन्ध और दुर्गन्ध भेद ऐसा विभाग न रहकर केवल सामान्यरूपसे रहनेके कारण वे सब शब्दादि "तन्मात्र" नामसे कहे जाते हैं।

पूर्वोक्त यह शक्तितत्त्व ही वायु, अग्नि, जल और पृथिवी तत्त्वोंको अवकाश देनेवाला और केवल शब्दगुणसे युक्त "आकाशतत्त्व"-रूप से; कम्पन, भ्रमण, शोषण और वेगक्रिया युक्त तथा केवल स्पर्शगुणात्मक "वायुतत्त्व"-रूपसे; दहन और पचनक्रियासे युक्त तथा केवल रूपगुणात्मक "तेजस्तत्त्व"-रूपसे; द्रव, प्लवन, और आप्यायनादिसे युक्त तथा केवल रसगुणात्मक "जलतत्त्व"-रूपसे; जलतत्त्वके आधारभूत छेदनयोग्य और केवल गन्धगुणसे युक्त "पृथिवीतत्त्व"-रूपसे परिणत होता है। ये आकाशादि पाँच तत्त्व "महाभूत" नामसे पुकारे जाते हैं। इन पञ्चभूतोंके उत्तरोत्तर भूतोंमें पूर्वपूर्व भूतोंके गुण अनुवर्तित हो जाते हैं।

**शक्त्यण्डमृत्पिण्डमुपाददानो मायाण्डचक्रभ्रमणक्रमेण ।**
**मूलाण्डदण्डेन मुहुर्विधत्ते ब्रह्माण्डभाण्डं भगवान् कुलालः ॥**

इस श्लोकमें षट्त्रिंशत् तत्त्वात्मक जगत्-सृष्टिके सब विषय भरे हुए हैं। निगमागमप्रसिद्ध ये षट्त्रिंशत् तत्त्व सच्चिदानन्दरूपी और शक्तिविशिष्ट परशिवब्रह्मके परिणामरूप होनेके कारण वीरशैवसिद्धान्त परिणामवाद और जगत् सत्यत्त्ववादको बोध कराता हैं।

## परिणामवाद-विचार.

चराचरात्मक यह समस्त प्रपञ्च शक्तिविशिष्ट परशिवक ।परिणामरूप है। साक्षात् शक्तिविशिष्ट परशिव ही समस्त प्रपञ्चरूपसे प्रकाशता है ऐसा निगम और आगम उद्घोष कर रहे हैं। इसी विषयको श्रीरेणुकभगवत्पादाचार्यजीने "सिद्धान्त शिखामणि" में—

आत्मशक्तिविकासेन शिवो विश्वात्मना स्थितः।
कुटीभावाद्यथा भाति पटः स्वस्य प्रसारणात् ॥६५॥
पत्रशाखादिरूपेण यथा तिष्ठति पादपः ।
तथा भूम्यादिरूपेण शिव एको विराजते ॥६६॥
( परिच्छेद १० )

वृक्षस्य पत्रपुष्पादि वटबीजे स्थितं यथा ।
तथा हृदयबीजस्थं विश्वमेतत्परात्मनः ॥३६॥
( परिच्छेद २० )

( वस्त्र जैसे अपना प्रसारणसे वस्त्रमन्दिर ( डेरा ) होकर दीख पड़ता है, वैसे ही शिव अपनेमें नित्यसम्बन्धसे रहने वाली विमर्शशक्तिके विकास से विश्वरूप होकर दीखता है। और वृक्ष जैसे पत्रशाखादिरूपसे विराजमान होता है वैसे ही शिव, भूमि-जलादिरूपसे विराजता है। और अतिविशाल वटवृक्षके पत्र-पुष्प-फलादि उस वटबीजमें जैसे सूक्ष्मरूपसे विलीन रहते हैं, वैसे ही चराचरात्मक यह प्रपञ्च परमात्माके हृदयरूप बीजमें सूक्ष्मरूपसे विलीन रहता है ) ऐसा स्पष्ट रीति से उपदेश किया है।

यही विषय "शिवसूत्र" में—

"स्वशक्तिप्रचयोऽस्य विश्वम्" ( ३-३० )

ऐसा और "सर्वमङ्गला" नामक ग्रन्थमें—

शक्तिश्च शक्तिमांश्चैव पदार्थद्वयमुच्यते ।
शक्तयोऽस्य जगत् कृत्स्नं शक्तिमांस्तु महेश्वरः ॥

ऐसा प्रतिपादन किया गया है ।

बहुस्यां प्रजायेय । ( ६-२-३ )

इस छान्दोग्य श्रुतिमें-"परब्रह्म मैं एक ही नानाविध प्रपञ्चरूपसे परिणत हुआ करता हूँ" ऐसा बताया गया है ।

यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च । ( १-१-७ )

इस मुण्डक श्रुतिमन्त्रने भी ऐसा कहा है कि—मकड़ी जैसे अपने विशिष्ट स्वरूपसे ही जालको निर्माण कर फिर अपने विशिष्ट स्वरूप में ही उस जालको लीन कर लेती है, उसीके अनुसार शक्तिविशिष्ट परशिव अपने शक्तिविकाशरूप इस प्रपञ्चको अपने विशिष्ट स्वरूपसे ही निर्माणकर, फिर अपने विशिष्ट स्वरूपमें ही लीन कर लेता है;

जैसे कछुवा एक समयमें अपने पैरोंको बाहर निकालकर पानीमें चलता रहता है, दूसरे समयमें उन पैरोंको अपनेमें छिपाकर चुपचाप बैठा रहता है; वैसे ही परशिव अपनेमें नित्यसम्बन्धसे रहनेवाले जगत्को एक समयमें विकास करता हुआ दूसरे समयमें संकोच करता हुआ रहता है । कछुवा जब अपने पैरोंको बाहर निकालता है तब उन पैरोंकी उत्पत्ति कहना, फिर जब भीतर छिपाता है तब उन पैरोंका नाश कहना जैसे अत्यन्त हास्यास्पद है; वैसेही सत्य और नित्य इस प्रपञ्चकी उत्पत्ति और नाश कहना अत्यन्त हास्यास्पद है । किन्तु इन उत्पत्ति और नाश शब्दोंको न कहकर शक्तिविकास तथा शक्तिसंकोच शब्द कहना चाहिये, यही निगमागमोंका अभिप्राय है । परब्रह्मके परिणामरूप इस जगत्की जब उत्पत्ति और नाश कहेंगे तब परब्रह्मकी भी उत्पत्ति और नाश कहने का प्रसङ्ग आजाता है । इसलिये अनादि इस जगत्की उत्पत्ति और नाश नही कहना यहीं वीरशैव सिद्धान्त का रहस्य है ।

शीतस्पर्शादि ज्ञानका साधन होनेके कारण, और सञ्चरणशील वायुका अंश होनेके कारण "चरलिङ्ग" कहलाता है।

श्रोत्ररूपी प्रसादलिङ्ग शरणस्थलको आश्रय कर शान्त्यतीतकलासे युक्त होकर शब्द ग्रहणका साधन होता है, और यह श्रोत्र नाद-सुनाद-निनाद-महानादरूप परा—पश्यन्ती—मध्यमा—वैखरी क्रमसे प्राप्य उस अनुग्रहरूप प्रसादका हेतु होता है इसलिये इसको "प्रसादलिङ्ग" कहते हैं।

मनोरूपी महालिङ्ग ऐक्यस्थलको आश्रयकर शान्त्यतीतोत्तरकलासे युक्त होकर सर्व ग्रहणका साधन होता है, यह मन श्रोत्रादि इन्द्रियोंकी तरह एक एक विषयको ग्रहण न कर सर्वविषयोंका ग्रहण करता है, इस कारण और सब इन्द्रियोंका राजा होनेके कारण "महालिङ्ग" कहलाता है।

अब अङ्गस्थलका विचार करेंगे—

> अङ्गस्थलं तथा प्रोक्तमाचार्यैः सूक्ष्मदर्शिभिः।
> योगाङ्गं प्रथमं प्रोक्तं भोगाङ्गं च द्वितीयकम् ॥
> त्यागाङ्गं च तृतीयं स्यादित्येवं त्रिविधं स्मृतम् ॥

यह अङ्गस्थल "योगाङ्ग, भोगाङ्ग, त्यागाङ्ग" नामसे तीन प्रकारका है, वीरशैव अपना और गुरु-लिङ्ग-जङ्गमोंका ऐक्ययोगानुसन्धान करता है; इसलिये इसीको "योगाङ्ग" कहते हैं। गुरु, लिङ्ग और जङ्गमदेवोंको अर्पण किये हुए प्रसादको स्वीकार करता हुआ सुख भोगोंको अनुभव करता है; इसलिये इसको "भोगाङ्ग" कहते हैं। गुरु, लिङ्ग और जङ्गमोंके निमित्त निर्वञ्चनासे तन-मन-धनका त्याग करता है; इसलिये इसको "त्यागाङ्ग" कहते हैं।

> सदाचारः शिवे भक्तिर्लिङ्गे जङ्गम एकधीः।
> लाञ्छने शरणे भक्तिर्भक्तस्थलमनुत्तमम् ॥
> केवले सहजे दाने निष्णातः शिवतत्परः।
> ब्रह्मादिस्थानविमुखो भक्तो माहेश्वरः स्मृतः ॥
> मनःप्रसादसिद्ध्यर्थं निर्मलज्ञानकारणम्।
> शिवप्रसादं स्वीकुर्वन् प्रसादीत्येष कथ्यते ॥

लिङ्गं चिदात्मकं ब्रह्म तच्छक्तिः प्राणरूपिणी ।
तद्रूपलिङ्गविज्ञानी प्राणलिङ्गीति कथ्यते ॥
सती चाहं पतिर्लिङ्गं हृदि युक्तः स्वयं प्रभुः ।
प्रापञ्चिकसुखं नास्ति शरणस्थलमुत्तमम् ॥
प्राणलिङ्गादियोगेन सुखातिशयमेयिवान् ।
शरणाख्यः शिवेनैक्यभावनादैक्यवान् भवेत् ॥

सदाचारशील, शिवभक्तियुक्त, गुरु-लिङ्ग-जङ्गमोंमें समानबुद्धियुक्त, शिवलाञ्छन और शिवशरणोंमें भक्तियुक्त मानव ही "भक्त" कहलाता है। सहजदानमें तत्पर, शिवासक्त, ब्रह्मादि स्थान विमुख भक्त ही "माहेश्वर" कहलाता है। वह माहेश्वर अपनी मनःप्रसन्नताके लिये निर्मलज्ञान कारण शिवप्रसादको स्वीकार करता है; इसलिये "प्रसादी" कहलाता है। परशिवब्रह्म चित्स्वरूप है, परशिवब्रह्ममें रहनेवाली शक्ति प्राणस्वरूप है, शिवलिङ्ग इन उभयविध स्वरूपोंसे युक्त है; इस प्रकार समझनेवाला प्रसादी ही "प्राणलिङ्गी" कहलाता है। शिवलिङ्गको पति समझ कर अपनेको सती समझ कर प्रापञ्चिक सुख शून्य वह प्राणलिङ्गी ही "शरण" कहलाता है। वह शरण प्राणलिङ्गादियोगसे सुखातिशयको प्राप्तकर "शिवोऽहम्" इस भावनासे परशिवमें एकत्वको प्राप्त कर लेता है, इसलिये वह "ऐक्य" कहलाता है। यहाँ ऊपर कहे हुए भक्तादि षट्स्थल जातिवाचक नहीं हैं, किन्तु मुक्तिमार्गका सोपानरूप मात्र हैं।

अङ्गस्थल प्रतिपाद्य भक्त लिङ्गस्थलप्रतिपाद्य आचारलिङ्गका अङ्ग होने के कारण आचारलिङ्गमें सामरस्यको प्राप्त कर लेता है, इसी तरह माहेश्वर, गुरुलिङ्ग में। प्रसादी, शिवलिङ्गमें। प्राणलिङ्गी, जङ्गमलिङ्गमें। शरण, प्रसाद-लिङ्गमें। ऐक्य, महालिङ्गमें सामरस्यको प्राप्त कर लेता है।

इसी तरह आचारलिङ्ग, गुरुलिङ्गमें। गुरुलिङ्ग, शिवलिङ्गमें। शिवलिङ्ग, जङ्गमलिङ्गमें। जङ्गमलिङ्ग, प्रसादलिङ्गमें। प्रसादलिङ्ग, महालिङ्गमें। महालिङ्ग, परशिवरूप घनलिङ्गमें सामरस्यको पाकर अखण्ड आनन्दानुभवयुक्त हो जाता है।

यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रे
अस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ।
तथा विद्वान् नामरूपाद्विमुक्तः
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥ ( ३–२–८ )

इस मुण्डक श्रुत्यभिप्रायानुसार जैसे नदियाँ समुद्रमें मिलकर अपने नामरूपोंको त्यागकर सामरस्य ( एकत्व ) को पाती हैं, उसी तरह शिवज्ञान युक्त वीरशैव अपने नामरूपोंसे विमुक्त होकर परशिव ब्रह्ममें सामरस्य को पाता हैं ।

जले जलमिव न्यस्तं वन्हौ वन्हिरिवार्पितः ।
परे ब्रह्मणि लीनात्मा विभागेन न दृश्यते ॥६१॥

( सि. शि. मणि, परिच्छेद २० )

श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्यजीकी इस उक्तिके अनुसार लिङ्गाङ्गी वीरशैव षट्स्थलोंके आचरणसे पानीमें पानीकी तरह, अग्निमें अग्निकी तरह उस परशिव ब्रह्ममें सामरस्यको पाकर शिवसायुज्यको प्राप्त कर लेता है । शुद्धात्मा अङ्ग नामक जीवका लिङ्ग नामक शिवमें सामरस्यको प्राप्त कर लेना ही "लिङ्गाङ्गसामरस्य" कहलाता है, यही 'शिवजीवैक्य' है और यही "शक्तिविशिष्टाद्वैत" है ।

शिवं भूयात् ! शिवं भूयात् !! शिवं भूयात् !!!

## सर्वोत्तम मत ग्रन्थ.



### कर्णाटकलिपि

| | |
|---|---|
| श्रीजगद्गुरु पंचाचार्य नामवलिः (संस्कृत) | २ आना |
| गोत्र सूत्र पट ( ५ वीं आवृत्ति ) | १ " |
| सन्यासाश्रम विमर्शः ( ३ री आवृत्ति, संस्कृत ) | १ " |
| पञ्चविंशतिप्रश्नप्रकाश ( ३ री आवृत्ति, कर्णाटक ) | १ " |
| श्रीपंचाचार्य मङ्गलस्तोत्रावलिः ( ८ वीं आवृत्ति ) | १ " |
| संक्षिप्त शिवपूजाविधिः ( ६ वीं आवृत्ति ) | १ " |
| बसवादिनिजतत्त्वदर्पण ( ४ थी आवृत्ति, कर्णाटक ) | २ " |
| श्रीरेणुकाचार्यशतक ( २ री आवृत्ति, कर्णाटक काव्य ) | २ " |
| पंचाचार्यप्रभाकर ( कर्णाटक ) | २ " |
| शिवशक्तिविलास ( कर्णाटक ) | २ " |
| श्रीगुरुतत्त्वपदगळु ( कर्णाटक गीत ) | २ " |
| गुरुस्तवनदीपिके ( कर्णाटक ) | २ " |
| श्रीरुद्रमुनिशिवाचार्यशतक ( काव्य ) | २ " |
| वीरशैवमतमीमांसा ( कर्णाटक ) | ३ " |
| वीरशैवाचारविधि ( कर्णाटक, ३ री आवृत्ति ) | ३ " |
| विवाहविधिः ( संस्कृत-कर्णाटक, ३ री आवृत्ति ) | ३ " |
| वैदिकवाङ्मय रहस्य ( कर्णाटक-संस्कृत ) | ४ " |
| सन्यासाश्रमविमर्शतत्त्वस्थिरीकरण(कर्नाटक-संस्कृत, ३रीआवृत्ति) | ६ " |
| आगमपरिज्ञान ( कर्णाटक-संस्कृत, ) | ८ " |
| शिवाधिक्यरत्नावलिः(संस्कृत,कर्णाटकटीकोपेत, षडक्षरकविकृत) | ८ " |
| बसवभ्रान्तदिवाकर ( २ री आवृत्ति, कर्णाटक ) | ८ " |
| पंडित श्रीकाशीनाथशास्त्रुलवारि भाषणमु ( तेलगु ) | ८ " |
| वैदिकशिवपूजाविधिः(वैदिकस्वरयुक्त,सुन्दरमुद्रण,संस्कृत-कर्णाकट) | १२" |
| वीरशैवरत्न ( ४ थी आवृत्ति, कर्णाटक ) | १२ " |
| **Speeches by Pandit Shri Kashinatha Shastri** ( *English* ) | 12 As. |

श्रीजगद्गुरु पंचाचार्यस्तोत्ररत्नाकर (कर्णाटक व नागरी-लिपि) १२ ”
माहेश्वरदीक्षविधिः ( संस्कृत-कर्णाटक, २ री आवृत्ति ) १२ ”
सिद्धान्तसारावलिः (संस्कृत, सटीक, त्रिलोचन शिवाचार्य कृत) १२ ”
शिखासूत्रसिद्धान्तदर्पण ( कर्णाटक ) १२ ”
सचित्र रेणुकविजय ( कर्णाटक, २ री आवृत्ति ) १ रुपया
सिद्धान्तशिखोपनिषत् ( संस्कृत, कर्णाटकटीकासहित ) १ ”
केनोपनिषत् ( संस्कृत, कर्णाटकटीकासहित ) १ ”
ईशावास्योपनिषत् ( संस्कृत, कर्णाटकटीकासहित ) १ ”
रेणुकविजय महापुराण ( कर्णाटक काव्य ) १ ”
सिद्धान्तशिखामणिः (रेणुकागस्त्यसंवाद, संस्कृत, कर्णाटकटीकासहित) २ ”
सिद्धान्तशिखामणिः ( मूलमात्र ) ६ आना
वीरशैवसिद्धान्तसुधाकर ( संस्कृत-कर्णाटक ) २ रुपया
शिवाद्वैतमंजरी (कर्णाटकव्याख्यानसहित, संस्कृत, पृष्ठ सं, १३२३) ८ ”

## नागरी लिपि

लिङ्गधारणचन्द्रिका ( संस्कृत, म० म० पं०, श्री शिवकुमार शास्त्रिकृतशरन्नामकटीका सहित ) ३ ”
महानारायणोपनिषत् ( संस्कृत, वीरशैव भाष्य ) २ ”
वीरशैवेन्दुशेखरः ( संस्कृत, ) १ ”
पंडित श्रीकाशीनाथशास्त्री यांचें भाषण ( मराठी ) ८ आना
वीरशैवरत्न ( मराठी, २ री आवृत्ति, छपरहा है )
सिद्धान्तशिखामणिः ( रेणुकागस्त्य संवाद, संस्कृत, मूलमात्र ) ६ ”

कम से कम १ रु० की पुस्तकें मँगाने वालों को वी. पी. से पुस्तकें भेजी जाती हैं। ५) रु० के ऊपर आर्डर देनेवालोंको और पुस्तक विक्रेताओं को ४ आना रुपया कमीशन दिया जाता है।

पताः—
मैनेजर—श्री पंचाचार्य एलेक्ट्रिक् प्रेस
पो० मु० मैसूरु